# कोष्ठक–(2)

## संवत् 2070 से 2107 वि. तक के बार्हस्पत्य संवत्सरों के प्रारम्भ और समाप्तिकाल

| कलि संवत् | विक्रमी संवत् | वि. संवत् की कालावधि — प्रारम्भ — चैत्रशुक्ल–प्रतिपदा — तारीख | वि. संवत् की कालावधि — समाप्त — चैत्रकृष्ण–अमा — तारीख | गौरव–संवत्सर प्रारम्भ — संवत्सर–नाम* | समय (मा.स्टैं.टा.) घं. मि. | तारीख |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 5114 | 2070 | 11 अप्रैल, 2013 ई. | 30 मार्च, 2014 ई. | प्लवंग (15) | 06 32 | 05 मई, 2013 ई. |
| 5115 | 2071 | 31 मार्च, 2014 ई. | 20 मार्च, 2015 ई. | कीलक (16) | 07 11 | 01 मई, 2014 ई. |
| 5116 | 2072 | 21 मार्च, 2015 ई. | 07 अप्रैल, 2016 ई. | सौम्य (17) | 07 49 | 27 अप्रैल, 2015 ई. |
| 5117 | 2073 | 8 अप्रैल, 2016 ई. | 28 मार्च, 2017 ई. | साधारण (18) | 08 27 | 22 अप्रैल, 2016 ई. |
| 5118 | 2074 | 29 मार्च, 2017 ई. | 17 मार्च, 2018 ई. | विरोधकृत् (19) | 09 05 | 18 अप्रैल, 2017 ई. |
| 5119 | 2075 | 18 मार्च, 2018 ई. | 05 अप्रैल, 2019 ई. | परिधावी (20) | 09 43 | 14 अप्रैल, 2018 ई. |
| 5120 | 2076 | 06 अप्रैल, 2019 ई. | 24 मार्च, 2020 ई. | प्रमादी (21) | 10 21 | 10 अप्रैल, 2019 ई. |
| 5121 | 2077 | 25 मार्च, 2020 ई. | 12 अप्रैल, 2021 ई. | आनन्द (22) | 11 00 | 05 अप्रैल, 2020 ई. |
| 5122 | 2078 | 13 अप्रैल, 2021 ई. | 01 अप्रैल, 2022 ई. | राक्षस (23) | 11 38 | 01 अप्रैल, 2021 ई. |
| 5123 | 2079 | 02 अप्रैल, 2022 ई. | 21 मार्च, 2023 ई. | नल (24) | 12 16 | 28 मार्च, 2022 ई. |
| 5124 | 2080 | 22 मार्च, 2023 ई. | 08 अप्रैल, 2024 ई. | पिंगल (25) | 12 54 | 24 मार्च, 2023 ई. |
| 5125 | 2081 | 09 अप्रैल, 2024 ई. | 29 मार्च, 2025 ई. | कालयुक्त (26) | 13 32 | 19 मार्च, 2024 ई. |
| 5126 | 2082 | 30 मार्च, 2025 ई. | 19 मार्च, 2026 ई. | सिद्धार्थी (27) | 14 11 | 15 मार्च, 2025 ई. |
| 5127 | 2083 | 20 मार्च, 2026 ई. | 06 अप्रैल, 2027 ई. | रौद्र (28) | 14 49 | 11 मार्च, 2026 ई. |
| 5128 | 2084 | 07 अप्रैल, 2027 ई. | 26 मार्च, 2028 ई. | दुर्मति (29) | 15 28 | 07 मार्च, 2027 ई. |
| 5129 | 2085 | 27 मार्च, 2028 ई. | 15 मार्च, 2029 ई. | दुन्दुभि (30) | 16 06 | 02 मार्च, 2028 ई. |
| 5130 | 2086 | 16 मार्च, 2029 ई. | 02 अप्रैल, 2030 ई. | रुधिरोद्गारी (31) | 16 45 | 26 फरवरी, 2029 ई. |
| 5131 | 2087 | 03 अप्रैल, 2030 ई. | 23 मार्च, 2031 ई. | रक्ताक्ष (32) | 17 23 | 22 फरवरी, 2030 ई. |
| 5132 | 2088 | 24 मार्च, 2031 ई. | 10 अप्रैल, 2032 ई. | क्रोधन (33) | 18 02 | 18 फरवरी, 2031 ई. |
| 5133 | 2089 | 11 अप्रैल, 2032 ई. | 30 मार्च, 2033 ई. | क्षय (34) | 18 40 | 14 फरवरी, 2032 ई. |
| 5134 | 2090 | 31 मार्च, 2033 ई. | 20 मार्च, 2034 ई. | प्रभव (35) | 19 19 | 09 फरवरी, 2033 ई. |
| 5135 | 2091 | 21 मार्च, 2034 ई. | 08 अप्रैल, 2035 ई. | विभव (36) | 19 57 | 05 फरवरी, 2034 ई. |
| 5136 | 2092 | 09 अप्रैल, 2035 ई. | 27 मार्च, 2036 ई. | शुक्ल (37) | 20 36 | 01 फरवरी, 2035 ई. |
| 5137 | 2093 | 28 मार्च, 2036 ई. | 16 मार्च, 2037 ई. | प्रमोद (38) | 21 14 | 28 जनवरी, 2036 ई. |
| 5138 | 2094 | 17 मार्च, 2037 ई. | 04 अप्रैल, 2038 ई. | प्रजापति (39) | 21 53 | 23 जनवरी, 2037 ई. |
| 5139 | 2095 | 05 अप्रैल, 2038 ई. | 24 मार्च, 2039 ई. | अंगिरा (40) | 22 31 | 19 जनवरी, 2038 ई. |
| 5140 | 2096 | 25 मार्च, 2039 ई. | 11 अप्रैल, 2040 ई. | श्रीमुख (41) | 23 10 | 15 जनवरी, 2039 ई. |
| 5141 | 2097 | 12 अप्रैल, 2040 ई. | 01 अप्रैल, 2041 ई. | भाव (42) | 23 48 | 11 जनवरी, 2040 ई. |
| 5142 | 2098 | 01 अप्रैल, 2041 ई. | 21 मार्च, 2042 ई. | युवा (43) | 00 27 | 07 जनवरी, 2041 ई. |
| 5143 | 2099 | 22 मार्च, 2042 ई. | 09 अप्रैल, 2043 ई. | धाता (44) | 01 05 | 03 जनवरी, 2042 ई. |
| 5144 | 2100 | 10 अप्रैल, 2043 ई. | 29 मार्च, 2044 ई. | ईश्वर (45) | 01 44 | 30 दिसम्बर, 2042 ई. |
| 5145 | 2101 | 30 मार्च, 2044 ई. | 18 मार्च, 2045 ई. | बहुधान्य (46) | 02 22 | 26 दिसम्बर, 2043 ई. |
| 5146 | 2102 | 19 मार्च, 2045 ई. | 06 अप्रैल, 2046 ई. | प्रमाथी (47) | 03 01 | 21 दिसम्बर, 2044 ई. |
| 5147 | 2103 | 07 अप्रैल, 2046 ई. | 26 मार्च, 2047 ई. | विक्रम (48) | 03 39 | 17 दिसम्बर, 2045 ई. |
| 5148 | 2104 | 27 मार्च, 2047 ई. | 14 मार्च, 2048 ई. | वृष (49) | 04 18 | 13 दिसम्बर, 2046 ई. |
| 5149 | 2105 | 15 मार्च, 2048 ई. | 02 अप्रैल, 2049 ई. | चित्रभानु (50) | 04 56 | 09 दिसम्बर, 2047 ई. |
| 5150 | 2106 | 03 अप्रैल, 2049 ई. | 23 मार्च, 2050 ई. | सुभानु (51) | 05 35 | 04 दिसम्बर, 2048 ई. |
| 5151 | 2107 | 23 मार्च, 2050 ई. | -- -- | तारण (52) | 06 13 | 30 नवंबर, 2049 ई. |

* ब्रेकेटों ( *Brackets* ) में संवत्सर–क्रमांक हैं।

**ध्यान रहे**– गौरव संवत्सर का प्रारम्भकाल जानने के लिए सूर्यसिद्धान्तीय मध्यम गुरु में, जैसा कि– कुछ ज्योतिर्विद् करते हैं, बीज संस्कार नहीं करना चाहिए; क्योंकि ऐसा करने से सृष्ट्यादि या कल्यादि की सूर्यसिद्धान्तीय परिभाषा यानि वह क्षण जब सभी सूर्यादि मध्यमग्रह $0^{रा.}-0^{अं.}-0^{क.}-0^{वि.}$ होते हैं, खण्डित हो जाती है। यदि हम यहाँ गौरव संवत्सर–निर्धारण में दृक्सिद्ध स्थिति को आधार बनाना चाहेंगे तो हमें वह नया सृष्टि और कलि का आरम्भकाल ढूँढना होगा, जहाँ गुरु के साथ अन्य सभी ग्रहों के मध्यमभोग $0^{रा}-0^{अं}-0^{क.}-0^{वि.}$ हों। इसे ढूँढ पाना भागीरथ-प्रयत्नापेक्षी है । अगर हम ढूँढ भी लें, तो भी वह सूर्यसिद्धान्तीय सृष्ट्यादि/कल्यादि वर्षों से असह्यरूप में अन्तरित होगा, जिससे गौरव संवत्सर–निर्धारण में मध्यम गुरु को बीजसंस्कृत कर प्रयोग में लाना सर्वथा असैद्धान्तिक होगा। अतः गौरव संवत्सर–निर्णय में सूर्यसिद्धांतीय परिभाषा को ही आँख मून्दकर आगम–प्रामाण्येन प्रयोग में लाना होगा।

## कोष्ठक (2) का प्रयोग समझ लेना चाहिए

इस कोष्ठक के प्रथम–द्वितीय कॉलमों में क्रमशः कलिसंवत् व वि.संवत् हैं, तीसरे, चौथे, कॉलमों में वि. संवत् के प्रारम्भ (चैत्रशुक्ल–प्रतिपदा) और समाप्ति (चैत्रकृष्ण–अमा) की अंग्रेजी तारीखें दी गई हैं। पाँचवें, छठे व सातवें कॉलमों में क्रमशः गौरवसंवत्सर–नाम एवं उसका क्रमांक, गौरव संवत्सर का प्रारम्भकाल (भा.स्टैं.टा.) तथा उसकी तारीख दी गई है।

परम्परया यह माना जा रहा है कि–वि. संवत् के प्रारम्भ (चैत्रशुक्ल–प्रतिपदा) में जो गौरव संवत्सर हो, उसे ही संवत् के अंत (चैत्र–अमा) तक धर्म–कर्म–संकल्पादि में प्रयुक्त किया जाए। इस कोष्ठक में दिए गए वि. संवत् के प्रारम्भ और समाप्ति की तारीखों तथा गौरव संवत्सरों के प्रारम्भक्षणों से यह आसानी से जाना जा सकता है कि–किस वि. संवत् के प्रारम्भ में कौन सा गौरव संवत्सर पड़ता है*।

यह परम्परा कि "वि. संवत् के प्रारम्भ में (चैत्र शुक्ल–प्रतिपदा के समय) जो गौरव संवत्सर विद्यमान हो, उसे ही वर्षान्त (वि.संवत् के अन्त) तक (यानि चैत्र–अमा तक) संकल्पादि में प्रयुक्त किया जाए, भले ही उस संवत् में दूसरा गौरव संवत्सर भी प्रवृत्त हो जाए"– वस्तुतः विचारणीय है। इस परम्परा का उद्‌गम किस शास्त्रनिर्देश से हुआ है– मैं नहीं जानता। क्योंकि प्रान्तभेद से वि. संवत् का प्रारम्भ भिन्न–भिन्न मासों में होता है,✦ जिससे इन पंचांगों में गौरव संवत्सर अनेकदा मतभेद का कारण बना रहता है। मेरा मत है – संवत् के आदिम क्षण में वर्तमान गौरव संवत्सर को वर्षान्त तक प्रवृत्त मानने की परम्परा शायद इसलिए बनी होगी, क्योंकि संवत्सर के सूक्ष्म(यथार्थ)प्रारम्भक्षण के साधन की पंचांगकारों ने उपेक्षा की। अधिकतर पंचांगों में संवत्सर का प्रारम्भक्षण निर्दिष्ट नहीं रहता– इससे भी मेरे

---

**देखिए–वि. सं. 2071 के प्रारम्भ में 'प्लवंग गौरव संवत्सर' था, यह इस कोष्ठक से स्पष्ट है । अतः यह स्पष्ट है, वि. संवत् 2071 के पंचांग में 'प्लवंग' का ही निर्देश होना चाहिए था, 'कीलक' का निर्देश करने वाले पंचांगकार भ्रान्त थे।*

*✦ जैसे– उ. भारत में इसका प्रारम्भ चैत्र शुक्ल–प्रतिपदा से और गुजरात, महाराष्ट्र आदि में कार्तिक शुक्ल–प्रतिपदा से माना जाता है।*

इस मत की पुष्टि होती है। यहाँ यही नियम होना चाहिए– प्रत्येक गौरव संवत्सर का प्रारम्भ उसके अपने गणितागत काल से ही माना जाए, संकल्पादि में उसी का प्रयोग हो। इस नियम के अनुसरण से इस विषय का प्रान्तभेदजन्य मतभेद तो समाप्त होगा ही, साथ ही गौरव संवत्सर को भी गलत परम्परा से आरोपित इस कल्पित कालक्षेत्र के स्थान पर उसका अपना वास्तव कालक्षेत्र भी प्राप्त हो जाएगा। इससे "एक वि.संवत् में दो गौरव संवत्सरों की प्रवृत्ति से उत्पन्न एक गौरव संवत्सर के लोप की घटना" भी समाप्त हो जाएगी।

**अब हम दूसरे प्रकार के 'गौरव संवत्सर' का संक्षिप्त विवरण देकर इस विषय को विराम देंगे–**

जैसा कि–पहले बतला चुके हैं–दूसरे प्रकार का गौरव संवत्सर **कार्तिक, मार्गशीर्ष** आदि 12 चान्द्रमासों की संज्ञाएं रखता हैं। **इसकी इन संज्ञाओं का आधार स्पष्ट गुरु के सूर्यकैन्द्रिक उदयकालिक नक्षत्रों पर निर्भर है, जोकि इस प्रकार है–**

(i) लुप्त(अस्त)गुरु का उदय यदि कृत्तिका, रोहिणी में हो तो गौरव संवत्सर **कार्तिक** प्रारम्भ ।
(ii) लुप्त(अस्त)गुरु का उदय यदि मृग., आर्द्रा में हो तो गौरव संवत्सर **मार्गशीर्ष** प्रारम्भ ।
(iii) लुप्त(अस्त)गुरु का उदय यदि पुन., पुष्य में हो तो गौरव संवत्सर **पौष** प्रारम्भ ।
(iv) लुप्त(अस्त)गुरु का उदय यदि आश्ले., मघा में हो तो गौरव संवत्सर **माघ** प्रारम्भ ।
(v) लुप्त(अस्त)गुरु का उदय यदि पू. फा.,उ.फा., हस्त में हो तो गौरव संवत्सर **फाल्गुन** प्रारम्भ ।
(vi) लुप्त(अस्त)गुरु का उदय यदि चित्रा, स्वाती में हो तो गौरव संवत्सर **चैत्र** प्रारम्भ ।
(vii) लुप्त(अस्त)गुरु का उदय यदि विशा., अनु. में हो तो गौरव संवत्सर **वैशाख** प्रारम्भ ।
(viii) लुप्त(अस्त)गुरु का उदय यदि ज्येष्ठा, मूल में हो तो गौरव संवत्सर **ज्येष्ठ** प्रारम्भ ।
(ix) लुप्त(अस्त)गुरु का उदय यदि पू. षा., उ. षा. में हो तो गौरव संवत्सर **आषाढ़** प्रारम्भ ।
(x) लुप्त(अस्त)गुरु का उदय यदि श्रव., धनि. में हो तो गौरव संवत्सर **श्रावण** प्रारम्भ ।
(xi) लुप्त(अस्त)गुरु का उदय यदि शत., पू.भा., उ.भा. में हो तो गौरव संवत्सर **भाद्रपद** प्रारम्भ ।
(xii) लुप्त(अस्त)गुरु का उदय यदि रेव. अश्वि., भर. में हो तो गौरव संवत्सर **आश्विन** प्रारम्भ ।

**इन सभी (विजयादि तथा कार्तिकादि) गौरव संवत्सरों का फल 'बृहत्संहिता' में देखना चाहिए।**

---

# क्या दैवज्ञ आपकी आयुसीमा बतला सकते हैं ?

## [ विगत तीन वर्षों से श्रीमार्त्तण्डपंचांग में चली आ रही "आयुसाधन" लेखमाला का उपसंहार ]

( प्रियव्रत शर्मा )

जीवनावधि का अज्ञान मानव के लिए एक प्रच्छन्न वरदान है। जीवन के अन्तिम क्षण के यत्किंचित् पूर्वाभास में भी पलभर जीना उसे दूभर हो जाता है, पुनरपि वह किसी विशेष कारणवश अपनी जीवनावधि के पूर्वाभास के लिए अनेकदा दैवज्ञों की शरण में जाता देखा गया है। एतदर्थ मैंने जातक की जन्मकालिक ग्रहस्थिति के आधार पर उसकी आयु के निर्धारण की ज्योतिष–शास्त्रीय कुछ विधाओं का विश्लेषण इस लेखमाला में किया है। यहां पाठकों को मैं यह बतलाना चाहता हूँ, कि ज्योतिष–शास्त्र भविष्य-प्रकाशन की अन्य असंख्य विधाओं की भान्ति जातक की जीवनावधि के निर्धारण में भी सर्वथा अक्षम है;– यह मुझे पूरी तरह स्पष्ट है। तथापि अपने अनेक पाठक-जिज्ञासुओं को, जो इस विषय में भ्रान्त-धारणा लिए हुए हैं, यथार्थता से अवगत करा देने के लिए संवत् 2069 वि. के **'श्री मार्त्तण्ड पंचांग'** से एतत्–सम्बद्ध मत–मतान्तरों को विवेचनपूर्वक उद्धृत करना मैंने प्रारम्भ किया है। यह विवेचन विगत तीन वर्षों तक पंचांग में सप्रपंच प्रकाशित हुआ है। 'आयु–निर्णय' की गणितात्मक पद्धति, जिसे दैवज्ञ लोग सर्वाधिक महत्त्व देते हैं, मैंने इन वर्षों में विस्तार से स्पष्ट की है। जैमिनि, सत्याचार्य, यवन एवं केशव के गणितीय-आयुसाधन के चार प्रकार मैं सुस्पष्ट कर चुका हूँ। पाठक यदि इन प्रकारों में प्रयुक्त निर्णायक पदार्थों को सामान्य दृष्टि से भी देखेंगे, तो उन्हें इनके परिणामों में भारी विषमता आपाततः स्पष्ट लक्षित होगी। किसी एक ही जातक की आयु की अवधि इनसे कदापि एक रूप में नहीं आ सकती– यह इनमें प्रयुक्त परस्पर सर्वथा विजातीय तत्त्वों पर दृष्टिपातमात्र से ही कोई भी समझ सकता है। पुनरपि यदि कोई पाठक स्वयं इस तथ्य की परीक्षा करना चाहता है, तो वह अपने दिवंगत किसी सम्बन्धी या अन्य किसी परिचित व्यक्ति की जन्मकालिक ग्रहस्थित्यादि के अनुसार उसकी जीवनावधि का इन विभिन्न आयु–साधन–प्रकारों से परीक्षण कर सकता है। उसे इनसे प्राप्त परिणामों में आश्चर्यजनक विभिन्नताएं नजर आएंगी। जातक के आयुपरिमाण को जानना देवताओं के भी वश की बात नहीं,– यह विचार आयुसाधनार्थ प्रयत्नशील दैवज्ञों ने स्वयं भी व्यक्त किए हैं, पराशर का यह वाक्य देखें– **"कथयाम्यायुषो ज्ञानं दुर्ज्ञेयं यत्सुरैरपि।"**

**ध्यान दें–** इन विगत दो वर्षों में मैंने 'आयुसाधन' के ये जो चार (जैमिनि, सत्याचार्य, मय एवं केशव द्वारा प्रतिपादित) प्रकार बतलाए हैं, इनसे अतिरिक्त भी बीसों अन्य आयुसाधन के गणितीय प्रकार फलित–ग्रन्थों में बिखरे पड़े है, वे भी इसी तरह परस्पर विरोधी परिणाम ही देते हैं। आश्चर्य की बात है, शताब्दियों से चली आ रही इन प्रक्रियाओं में से किसी एक को भी प्रामाणिकता का प्रमाणपत्र किसी आचार्य ने कभी नहीं दिया। इसीलिए दैवज्ञों की भविष्यवाणियों के सफल–विफल चक्र–जाल में फलित–श्रद्धालु लोग शताब्दियों से बुरी तरह फंसे हुए चले आ रहें हैं।

आयु–साधन की इन गणितीय प्रक्रियाओं के अतिरिक्त भी अन्य असंख्य विधाएं ज्योतिष–शाखाओं में उपलब्ध हैं, जिनमें मुहूर्त, जातक, ताजिक, संहिता एवं पराशर–कृतियां प्रमुख हैं। इन फलित-शाखाओं में जो जातक की आयु पर प्रत्यक्ष प्रभाव डालने वाले योगायोग हैं, उनका भी यदि आयुर्दाय–निर्णय में विचार किया जाए तो यह विषय परस्पर विरोधी निर्णय–जाल में और भी बुरी तरह उलझ जाता है;– यह सभी विज्ञ दैवज्ञ जानते हैं। **'लघुपाराशरी'** कार ने मारकत्व की जो परिभाषा एवं व्याख्या 'मारकाध्याय' में की है, वह इतनी विराट्‌रूप में व्यापक है, उसके अनुसार जातक के जीवन का शायद ही कोई भाग मारकदशा–साम्राज्य से अस्पृष्ट रहता हो। तदनुसार वह किसी भी समय दिवंगत हो सकता है। जातक की जन्मकुण्डली में एक वर्ष की आयु से 120 वर्ष तक की आयु के योगायोगों का निर्देश करने वाली ग्रहस्थितियां लगभग प्रत्येक जातक–ग्रन्थ में ठूंस–ठूंस कर भर दी गई हैं। यदि उन ग्रहस्थितियों की जैमिनि, सत्याचार्य, मय, मणित्थ, केशव एवं श्रीपति आदि द्वारा निर्दिष्ट किसी भी गणित–प्रक्रिया द्वारा परीक्षा की जाए, तो कोई दिव्य चमत्कार ही होगा, जिसके कारण उनमें से कोई एक योग भी उनके अनुरूप परिणाम दिखा सके।

**सारांश यह है;–** जातक की आयु की अवधि, मृत्यु का समय एवं कारण आदि बतलाने वाले मुहूर्त, संहिता एवं जातक आदि ग्रन्थों में दिए गए निरवशेष योगायोग आदि पदे-पदे व्यभिचरणशील हैं। इनकी सत्यता आकस्मिक है, अतः इन्हें दिव्यद्रष्टा ऋषि–मुनियों के चिन्तन का परिणाम समझकर प्रामाणिक एवं विश्वसनीय मान बैठना बुद्धिमत्ता नहीं।

अन्त में कल्याणवर्मा द्वारा 'सारावली' में निर्दिष्ट इस वाक्य की ओर पाठकों का ध्यान आकृष्ट करता हूँ, जो जातक की जन्मकालिक ग्रहों की उच्चादि में स्थिति आदि को नहीं, अपितु उसके सद्वृत्त, पथ्याशन, जितेन्द्रियता व सुशील को दीर्घायु का निर्णायक बतलाता है–

**''पथ्याशिनां शीलवतां नराणां सदवृत्तभाजां विजितेन्द्रियाणाम्।**
**एवं - विधानामिदमायुरत्र चिन्त्यं सदा वृद्धमुनि–प्रणीतम्।।''**

इसके साथ ही सन्तकवि श्रीतुलसीदास के इस उपदेश–वाक्य को भी उन्हें हृदयंगम कर लेना चाहिए, जो हमे समझाता है कि जीवन–मरण विधिज्ञ (दैवज्ञ) के हाथ नहीं, विधि (विधाता) के हाथ है–

**''लाभ–हानि, जीवन–मरण, जस–अपजस विधि-हाथ''।**

..........................................

साईज़ 28 x 21 सें. मी. (एटलस साईज़ ), पृष्ठसंख्या 722

# THE PLANETARY EPHEMERIS FOR HUNDRED YEARS (1951 To 2050 A.D.)

चिरस्थायी **Imported** पेपर
आकर्षक **Colourful** टाईटल

# शताब्दी ग्रहभोगांश

(सन् 1951 से 2050 ई. तक के सूक्ष्म स्पष्ट दैनिक ग्रह एवं उनका राशि–नक्षत्रप्रवेश व वक्र–मार्गकाल)
(इंग्लिश एवं हिन्दी–दोनों भाषाओं में) (इस समय उपलब्ध है।)

बड़े साईज़ के 722 पृष्ठों के इस विशाल ग्रन्थ में सन् 1951 से 2050 ई. तक के प्रातः 5 घं. 30 मि. (भा.स्टैं.टा.) कालिक विकलान्त सूक्ष्म दृक्सिद्ध दैनिक स्पष्ट सूर्य, चन्द्र, मंगल, बुध, गुरु, शुक्र, शनि, मध्यम राहु , स्पष्ट राहु, यूरेनस, नेप्च्यून, प्लूटो दिए गए हैं। चन्द्र के अलावा सभी ग्रहों का भा. स्टैं. टा. में राशि, नक्षत्र–प्रवेशकाल तथा वक्र–मार्गकाल भी दिया गया है। चन्द्र का केवल राशि–प्रवेशकाल ही दिया है। प्रत्येक मास की पहिली तारीख का स्पष्ट अयनांश भी दिया गया है।

इसकी गणित एवं मुद्रण दोनों **Computer Program** द्वारा ही किए गए हैं, जिससे यह किसी भी प्रकार की अशुद्धि से सर्वथा मुक्त है।

ज्योतिर्विदों का मन्तव्य है कि– यह प्रकाशन ज्योतिषजगत् के लिए वरदान है। इसमें वह सभी कुछ है, जिसका चिरकाल से हमारे पञ्चांगों में अभाव खटकता था। भारत के अब तक के ज्योतिषजगत् के इतिहास में यह अपने ढंग का पहला प्रकाशन है, जिसकी तुलना इस विषय के किसी भी पाश्चात्य प्रकाशन से की जा सकती है।

पुस्तक **English** एवं हिन्दी– एक साथ दोनों भाषाओं में है, जिससे इन दोनों भाषाओं के वेत्ता इस एक ही ग्रन्थ से समानरूप में लाभान्वित होंगे।

**मूल्य Rs.1000/- + डाकव्यय Rs. 60/-**

**विशेष छूट– ज्योतिषशिक्षण संस्थाओं में पढ़ने वाले छात्रों, ज्योतिष अनुसंधानरत संस्थाकेन्द्रों एवम् सभी पुस्तकालयों के लिए इसका डाकव्ययसहित मूल्य Rs. 800/- है।**

---

साईज़ 24 x 18½ सें. मी. पृष्ठसंख्या 280

# शताब्दी विश्व कुण्डली दर्पण

मनोहारी बहुरंगा टाईटल पुस्तक उपलब्ध है।

**[एक ऐसी पुस्तक, जिसकी मदद से आप जातक के जन्मकालिक लग्न का निर्णय और उसकी जन्मकुण्डली का निर्माण कम्प्यूटर की सी द्रुतगति से कर सकते हैं।]**

विश्व के किसी भी नगर/ग्राम में सन् 1951 से 2050 ई. के मध्य उत्पन्न हुए/होने वाले जातक की जन्मकुण्डली 3–4 मिनट में ही बनाइए।

इस अद्भुत पुस्तक में 100 वर्ष (1951 से 2050 A.D. तक ) का चन्द्रसहित सभी ग्रहों का सूक्ष्म राशिप्रवेशकाल (भा. स्टैं. टा.) दिया गया है, जिसे पुस्तक में दिए गए एक कोष्ठक की मदद से विश्व के किसी भी देश के स्टैं. टा. में तुरन्त बदला जा सकता है। $0°$ से $66\frac{1}{2}°$ अक्षांश तक प्रत्येक अक्षांश–कला के अन्तर पर ( अर्थात् 0°–1′, 0°–2′, 0°–3′, 0°–4′, 0°–5′ अक्षांश ....... इस प्रकार विश्व के प्रत्येक अक्षांश–कला के लिए ) मेषादि 12 लग्नों का दैनिक उदयकाल सेकण्ड तक सूक्ष्मता से बतला देने वाली 136 पृष्ठों की अपूर्व मौलिक सारणियां Computer द्वारा तैयार करके दी गईं हैं, जिनकी मदद से आप विश्व के किसी भी दक्षिण या उत्तर अक्षांशीय नगर/ग्राम में उत्पन्न जातक की जन्मकालिक लग्नराशि अत्यन्त सूक्ष्मतापूर्वक वस्तुतः सिर्फ एक मिनट में ही जान सकते हैं। ध्यान रहे – बच्चे का जन्म जिस ग्राम में हुआ हो, उसी के अक्षांशों (अक्षांश–कलाओं) के अनुसार ही उसके जन्मकालिक लग्न का निर्णय करना चाहिए। उस ग्राम के पार्श्ववर्ती किसी बड़े नगर के अक्षांशों को वहां प्रयोग में लाने पर लग्न के निर्णय में स्थूलता रहती है। इस पुस्तक में विश्व के हर ग्राम की अक्षांशकला की सूक्ष्मतम लग्नसारणी दी गई है, जिसके प्रयोग से यह सथूलता नहीं रहती।

यदि जातक का जन्म लग्नसन्धि में हुआ हो तो इस पुस्तक में दी गई दैनिक लग्नारम्भकाल बतलाने वाली जन्मस्थलीय अक्षांश की सारणी से आप तुरन्त ( बिना गुणा–भाग किए, साधारण 2–3 मौखिक जोड़–घटाव द्वारा ही ) अधिक से अधिक 1½ मिनट ( 90 सेकण्ड ) में ही यह जान लेंगे कि– यह सन्धिगत लग्न (सन्देहास्पद लग्न) जातक के जन्मस्थल पर कब ( कितने बजकर, कितने मिनट और कितने सेकण्ड पर ) प्रारम्भ या समाप्त हो रहा है। भूगोल के किसी भी स्थल पर स्थित छोटे से छोटे ग्राम में भी (उस ग्राम के अपने कला तक शुद्ध वास्तविक अक्षांश के आधार पर ) लग्नराशि का सेकण्ड तक शुद्ध प्रारम्भ एवं समाप्तिकाल आश्चर्यजनक सरलता से चुटकियों में बतलाने वाली ऐसी अद्भुत पुस्तक आपको विश्व की किसी भी भाषा में नहीं मिलेगी–यह हम प्रतिज्ञापूर्वक कह सकते हैं।

1951 से 2050 A.D. तक दुनिया के किसी भी कोने में उत्पन्न हुए अथवा उत्पन्न होने वाले किसी भी जातक की जन्मकुण्डली इस विलक्षण पुस्तक द्वारा आप सिर्फ 3–4 मिनटों में ही बिना गुणा–भाग किए आसानी से बना सकते हैं।

स्पष्टता के लिए देश–विदेश के विभिन्न नगरों में उत्पन्न जातकों के जन्मकालिक लग्न एवम् जन्मकुण्डलियां बनाने के 28 उदाहरण दिए गए हैं।

भारत के प्रसिद्ध–प्रसिद्ध लगभग 1000 तथा विश्व के अन्य सभी देशों के लगभग सभी महानगरों के अक्षांश, रेखांश, स्टैं. अं. ( स्था. म. का. और क्षेत्रीय स्टैं. टा. का अन्तर ) तथा G.M.T. एवं भा.स्टैं.टा. से उनके क्षेत्रीय स्टैण्डर्ड टाईम का अन्तर दिया गया है।

**मूल्य Rs. 500/- + डाकव्यय Rs. 50/-**

इन दोनों पुस्तकों का डाकव्ययसहित मूल्य नीचे लिखे पते पर M.O. द्वारा अथवा ''अभिजित् प्रकाशन'' के नाम बनवाए गए D.D.(D.D. drawn in favour of 'Abhijit Prakashan') द्वारा भी भेजा जा सकता है। पुस्तकें रजिस्टर्ड डाक द्वारा भेजी जाती हैं। V.P.P. से भजने की व्यवस्था नहीं है।

पुस्तकों का प्राप्तिस्थान :– श्रीमती वीना चतुर्वेदी, M.A., M.Phil., 'अभिजित् प्रकाशन, कोठी नं. 59, सैक्टर–6, P.O. पंचकूला (हरियाणा) – 134 109, Phone: 0172-2565 303

# श्री मार्त्तण्ड ज्योतिष कार्यालय के नियम

हमारे यहां **जन्मपत्र** एवं **वर्षफल** आदि शुद्ध गणित से बनाए जाते हैं, जिनमें आयु, रोग, सन्तान, स्त्री, धन एवं भाग्योदय, तरक्की आदि का निर्णय किया जाता है। जन्मपत्र आदि कम्प्यूटर से तैयार की गई (स्वनिर्मित) सारणियों से आवश्यक सभी संस्कार देकर बडी सावधानी के साथ बनाए जाते हैं। जन्मपत्र आदि बनवाने के लिए जन्म तारीख, मास, सन्, जन्मटाईम, जन्मस्थान, पेशा एवं विशेष विचारणीय विषय लिखना न भूलें। जन्मपत्र एवं वर्षफल हिन्दी में सुन्दर और विस्तृत फलादेशसहित बनाए जाते हैं।

**भारतीय** साधारण जन्मपत्र की फीस कम से कम 700 रु. और बड़े जन्मपत्र की फीस 1200 रु. है। **विदेशी** जन्मपत्र की फीस कम से कम 1500 रु. है। भारतीय टेवा की फीस 250 रु. एवं दशामात्र टेवे की फीस 500 रु. है।

यदि आप वर्षफल बनवाना चाहते हैं, तो अपनी जन्मकुण्डली की नकल व पेशा लिखकर भेजें। जिनकी कुण्डली न हो, वे व्यक्ति पत्र लिखने का समय, तारीख एवं अपनी अन्दाजन उम्र, पेशा अवश्य लिखें। वर्षफल का आर्डर देते समय यह लिखना जरुरी है कि– **इस वर्ष आपके वर्षफल में किन बातों पर विशेष रूप से विचार किया जाए। भारतीय वर्षफल की फीस 500 रु. व विदेशी वर्षफल की फीस 1,000 रु. है।**

प्रत्यक्ष मिलकर शुद्ध विवाहमुहूर्त जानने एवम् कुण्डलीमिलान की फीस 500 रु. है। फोन द्वारा मुहूर्त एवं मिलान जानने की फीस 1100 रु. है। सर्वसाधारण प्रश्न की फीस 500 रु. है।

**नोट:– प्रत्येक काम की पूरी फीस आर्डर के साथ ही भेजें। वी.पी.पी. नहीं की जाएगी। बिना पेशगी के कोई भी कार्य नहीं किया जाएगा। डाकव्यय अलग होगा।**

## व्यापारियों के लिए चाँस

हम समय–समय पर रुई, बिनौला, सरसों, गुड़, खाण्ड एवं शेयर मार्कीट आदि के चांस की लिखित Report देते हैं। वर्षों से अनेकों व्यापारी हमारे परामर्श से लाभ उठाते आ रहे हैं। **एक जिन्स (चना, ग्वार आदि अनाज; तिल, तेल, सरसों, बिनौला आदि तिलहन; रुई, गुड़, खाण्ड एवं शेयर मार्कीट आदि तथा सोना, चान्दी, तांबा आदि धातुओं) की लिखित रिपोर्ट की अडवांस फीस 5000 + 50 रुपये डाकव्यय प्रतिमास एवम् वर्षभर की फीस 50000+500 रु. डाकव्यय के हिसाब से चार्ज किए जाते हैं। विस्तृत विज्ञापन 'व्यापार विमर्श' के अन्त में देखें।**

पत्रव्यवहार हेतु अपने साफ–साफ डाक पते के साथ PHONE No. एवं Pin Code लिखना न भूलें।

### पण्डित जी से मिलने हेतु

क्रमांक (Token) प्राप्ति का समय– 7 से 10 A.M.
पंडित जी से मिलने का समय – 9 A.M. से
दूर से आने वाले सज्जन टैलीफोन से पूज्य पण्डित जी से मिलने का दिन एवं समय निश्चित कर लें।

## पुंसवनी (अभीष्ट [illegible] दिव्य औषधि)

इस ईश्वरप्रदत्त प्रभावयुक्त दिव्यौषधि को गर्भ के दूसरे मास के अन्त में सेवन करने से अभीष्ट (मनचाही) संतान ही उत्पन्न होती है। इस अद्भुत औषधि की प्रशंसा में असंख्य पत्र और ईनाम प्राप्त हुए हैं। **मूल्य 4000 रु. + 50 रु. पैकिंग एवं डाकव्यय, कुल राशि 4050 रु. भेजें। वी.पी.पी. नहीं की जाएगी।**

**सिद्ध शनियन्त्र**–विधिपूर्वक शुभमुहूर्त्त में बने इस यन्त्र को धारण करने से शनिजन्य अशुभफल, पीड़ा, चिन्ता आदि से मुक्ति मिलती है, अनुभव करें। **भेंट– 1100 रु., डाकव्यय अलग।**

**श्री लक्ष्मी यन्त्र**– अष्टगन्धादि से विधिपूर्वक बनाए गए इस यंत्र को विधिवत् पूजास्थान या गल्ले में रखने से लक्ष्मी की कृपा रहती है, कोष में भारी बरकत रहती है। तुजर्बा लें। **भेंट– 2100 रु.**, डाकव्यय अलग।

**अठराहा नाशक यन्त्र**– जिन औरतों के प्यारे बच्चे देवदोष, गर्भदोष व अठराहा, मसानदोष के कारण मर जाते हैं, उनके लिए यह यन्त्र वरदानरूप सिद्ध हो चुका है। विधिपूर्वक निर्मित इस यन्त्र के प्रभाव से बच्चे दीर्घायु होकर, सैंकड़ों माता–पिता को सुखी कर रहे हैं। तुजर्बा करके चमत्कार देखें। विधानपत्र साथ भेजा जाता है। **भेंट– 1100 रु.**, डाकव्यय अलग।

**सिद्ध गोपाल यन्त्र**– इस सिद्ध यन्त्र को विधिपूर्वक श्रद्धासहित स्त्री धारण करे, तो चिरंजीव पुत्र की प्राप्ति होती है। आर्डर देते समय स्त्री का नाम अवश्य लिखें। विधानपत्र साथ भेजा जाएगा। **भेंट– 1100 रु.**, डाकखर्च पृथक्।

**गुरुवार को कार्यालय में अवकाश रहता है।**
**हरवर्ष 21 से 31 दिसंबर तक भी कार्यालय में अवकाश रहता है।**

**पत्रव्यवहार के लिए पता–**

**पं. संयमी शर्मा, M.A., ज्योतिषाचार्य, धर्मशास्त्राचार्य,**
**सुपुत्र– पं. इन्दुशेखर शास्त्री, ज्योतिषाचार्य, M.A.,**
**श्री मार्त्तण्ड ज्योतिष कार्यालय, ( नजदीक रेलवे स्टेशन ),**
**मु. पो. कुराली (अजीत नगर–मोहाली), पंजाब, PIN– 140 103.**
**[ PHONE– 0160-264 1277, 264 1577 ]**
**Mob.: 09988407010 Website: www.shrimartand.com**

Laser Typesetting by : Gyani Kartar Singh 'Gadh' at Kanwal Video & Photostat, Kurali, Ph. 0160-2641274, Fax: 0160-5002274

# मुहूर्त्त गजानन

( प्रकाशित हो चुकी है।)

लेखकः– प्रियव्रत शर्मा,

(गर्भाधान, पुंसवन, नामकरण, मुण्डन, उपनयन एवम् विवाहादि मुहूर्त्तों के साधन का सरल भाषा/शैली में विस्तृत प्रतिपादन)

वशिष्ठादि संहिताओं, मुहूर्त्तमार्त्तण्ड, मुहूर्त्तचिन्तामणि आदि ग्रन्थों में दिया गया मुहूर्त का साधनप्रकार संस्कृत के विद्वान् दैवज्ञों को भी उलझाने वाला है। इस पुस्तक में सभी आवश्यक विभिन्न मुहूर्त्तों के ग्राह्य एवम् वर्ज्य काल आदि का विशद विवेचन किया गया है, जिसे पढ़कर कोई भी व्यक्ति पंचांग में दिए गए तिथ्यादि के अनुसार अभीष्टकाल में अभीष्ट मुहूर्त का शुद्धकाल एवम् लग्न जान सकता है। किस मुहूर्त्त में कौन–सा मास–तिथि–वार–नक्षत्र–योग ग्राह्य हैं, कौन–सा काल लग्नमुहूर्त के लिए शास्त्रोक्त है, मृताशौच, जननाशौच जैसी प्रतिकूल स्थिति आ पड़ने पर मंगलकृत्य का विधान कैसे हो–इत्यादि मुहूर्त्तसम्बन्धी अनेक उलझे प्रश्नों के सुस्पष्ट समाधान मुहूर्त्तशास्त्रोक्त प्रमाणों द्वारा सुलझाए गए हैं।

शुभकृत्य के मुहूर्त्त को दूषित करने वाले अधिकमास, भद्रा, गुरु–शुक्रास्त, मासान्त–संक्रान्ति, ग्रहणशूल, क्रान्तिसाम्य आदि सभी दोषों का विस्तृत विवरण तथा उनके सम्भव परिहार भी सप्रमाण दिए गए हैं।

देवप्रतिष्ठा, गृहारम्भ, गृहप्रवेश, वधूप्रवेश, राज्याभिषेक, विपणि, यात्रा, पुनर्विवाह, मन्त्रदीक्षा, पशु आदि का क्रय–विक्रय आदि अनेकों आवश्यक कृत्यों के शुभमुहूर्त–ज्ञान का विस्तृत विवेचन शास्त्रीय प्रमाणवाक्यों–सहित किया गया है। सभी उद्धृत संस्कृत–प्रमाणवाक्यों को हिन्दी में सुस्पष्ट किया गया है।

भारतीय पंचांगों में दिए गए विवाहादि लग्न केवल भारत के लिए ही होते हैं। इन्हें भारत से अन्य देशों में प्रयोग में लाना अपराध है। इस पुस्तक में अनेक उदाहरणों द्वारा समझाया गया है कि– किसी अभीष्ट विदेशी नगर में प्रयोग में लाने के लिए इन विवाहादि लग्नों में कौन–कौन से संस्कार कैसे करने चाहिएं। विगत एक वर्ष का पूरा तिथ्यादि पंचांग भी दिया गया है। जिसकी मदद से विभिन्न मुहूर्त्तों के शुद्धकाल एवं लग्न के निर्णय–प्रकार अनेक उदाहरणों द्वारा बालबोध शैली में समझाए गए हैं।

मुहूर्त्तशास्त्रों में उपलब्ध जाति, धर्म, लिंग एवं प्रादेशिक परम्पराओं पर आधारित मतभेदों का पूर्वाग्रहमुक्त विश्लेषण किया गया है। अनेक शोधलेख, जो मुहूर्त्तसम्बन्धी अज्ञात रहस्य उद्घाटित करते हैं, इसमें आपको मिलेंगे।

यमघण्ट, क्रकच आदि कुयोग, सर्वार्थसिद्धि, द्विपुष्कर, त्रिपुष्कर आदि सुयोग तथा गृहप्रवेश, गृहारम्भादि में अपेक्षित वृषवास्तु, भूशयन तथा कलशशुद्धि–ज्ञापक आदि बीसों मौलिक कोष्ठक दिए गए हैं।

भारत के प्रसिद्ध 200 नगरों में मेषादि लग्नों की प्रारम्भ–समाप्ति जानने के लिए दो कोष्ठक दिए गए हैं। जिनसे मौखिक जोड़–घटाव द्वारा ही किसी भी दिन इन नगरों में मुहूर्त्तकालिक लग्न का प्रारम्भ–समाप्तिकाल वस्तुतः 30 सेकण्ड में ही जाना जा सकता है। ध्यान दें– गतवर्षीय विज्ञापन में इस पुस्तक की पृष्ठसंख्या केवल 120 लिखी गई थी, लेकिन विषयवृद्धि के कारण इसकी पृष्ठसंख्या अब 222 हो गई है। अतः अब इसका संशोधित मूल्य Rs. 500/– निर्धारित किया गया है।

पुस्तक का डाकव्ययसहित मूल्य नीचे लिखे पते पर M.O. द्वारा अथवा "अभिजित् प्रकाशन" के नाम बनवाए गए D.D.(D.D. drawn in favour of 'Abhijit Prakashan') द्वारा भी भेजा जा सकता है। पुस्तकें रजिस्टर्ड डाक द्वारा भेजी जाती हैं। V.P.P. नहीं की जाती।

मूल्य Rs. 500/– + डाकव्यय Rs. 50/–

**ध्यान दें– हमारी पुस्तकों को बेचने का अधिकार केवल "अभिजित् प्रकाशन" कोठी नं. 59, सेक्टर–6, P.O. पंचकूला को ही है, अन्य किसी भी विक्रेता को इन्हें बेचने का अधिकार नहीं है।**

पता– श्रीमती वीना चतुर्वेदी, M.A., M.Phil., 'अभिजित् प्रकाशन,' कोठी नं. 59, सैक्टर–6, P.O. पंचकूला (हरियाणा) – 134 109, Phone: 0172-2565 303